थोड़ी दूर जाकर ही मोटर रुकी। हमारा ध्यान उस तरफ गया। हमने सोचा, मोटरमें कुछ बिगड़ा होगा। इतनेमें तो मोटर वापस घूमी और हमारे पास आकर ठहर गयी।

मोटरमेंसे एक गोरे साहब उतरे और 'मैं आपकी कुछ मदद कर सकता हूँ?' यों अंग्रेजीमें कहते हुए हमारे पास आ गये। हमने अपनी कठिनाई उनको बतलायी और वे हमारी मदद करने लगे। पंद्रह मिनटमें साइकल ठीक हो गयी।

वे दिल्लीकी प्रदर्शनी देखकर सकुटुम्ब बम्बई जा रहे थे। साइकल ठीक न होनेपर वे हमलोगोंको वापस इन्दौर पहुँचानेको तैयार थे, यह उन्होंने बताया। हमारे बार-बार मना करनेपर भी जाते समय उनकी पत्नी हमें एक दर्जन केले दे गयीं।

हमने उनका उपकार माना; तब उन्होंने जो शब्द कहे, वे हमारे मनमें अब भी रम रहे हैं—'यह मनुष्यका कर्तव्य है।' —अब्बास अहमदाबादी

## सहारा दो

( रचयिता—श्रीगोविन्दजी, एम्० ए०, बी० एस्-सी० )

पंथ हारा हूँ, मुझे क्षणभर सहारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥
वासनाओंके तिमिरमें मैं स्वयंको खो चुका हूँ,
कल्पनाओंके जलधिमें रूप तेरा धो चुका हूँ,
पंथ भूले पाँवको तुम ज्योति-तारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥
सिन्धुका विस्तार अपनी नील सीमामें गरजता,
डगमगाती क्षुद्र नौकाके लिये हरदम मचलता,
डूबते मस्तूलको तुम बस, किनारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥
बन गये तूफान मेरे पंथके साथी मधुरतर,
बुझ रहे वे दीप, जो जलते हृदयमें साँस भरकर,
टिमटिमाती रोशनीको स्नेह धारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥
चल रहा मैं सीमसे निस्सीम सीमामें अलक्षित,
आँसुओंके देशमें अपने हृदयसे भी अपरिचित,
देव, करुणाके करोंकी स्निग्ध कारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥
पंथ है, मैं हूँ, हृदयमें साधनाकी प्यास भी है,
और केवल एक तुमपर ही टिका विश्वास भी है,
यह रहा गन्तव्य, बस, तुम कर इशारा दो।
प्रभो ! क्षणभर सहारा दो॥

॥ श्रीसीतारामाभ्यां नमः ॥

# रामचरितमानस ( रामायण ) प्रेमी जनताके लिये अपूर्व सुअवसर

मुनिजन धन संतनको सर्वस । सार अंस सम्मत सबही की ॥

सुप्रसिद्ध रामायणियों, साहित्य-मर्मज्ञों तथा मानसप्रेमियोंद्वारा प्रशंसित

श्रीमद्गोस्वामी श्रीतुलसीदासजीद्वारा विरचित श्रीरामचरितमानसपर
सर्व-सिद्धान्त-समन्वित संसारमें सबसे बड़ा तिलक

## मानस-पीयूष ( बारह भाग ) आधेसे भी कम मूल्यमें

सम्पादक—श्रीअंजनीनन्दनशरणजी ( पूर्वनाम श्रीजनकसुताशरणजी—शीतलासहाय )

अयोध्यानिवासी महात्मा श्रीअंजनीनन्दनशरणजीने इस मानस-पीयूषका अपने पास बचा हुआ पूरा स्टाक गीताप्रेसको बेचनेके लिये दे दिया है तथा भविष्यमें इसके पुनर्मुद्रण, प्रकाशन तथा विक्रय आदि-का सर्वाधिकार सम्पूर्ण कापीराइटसहित गीताप्रेसको दे दिया है। इसलिये अब यह ग्रन्थरत्न गीताप्रेसकी अन्य पुस्तकोंकी तरह यहाँसे मिलता रहेगा, ऐसी आशा है।

इसका आकार २०×३० आठपेजी ( कल्याण-साइज ), पूरे ग्रन्थकी पृष्ठ-संख्या ६८५६, पूरे ग्रन्थका अबतक मूल्य अजिल्दका ११६॥) जिल्दका १५) मिलाकर सजिल्दका १३१॥) था, जिसे घटाकर लगभग आधा कर दिया गया है। अब पूरे ग्रन्थका ७ जिल्दोंमें सजिल्दका मूल्य केवल ६५) रखना तय हुआ है; परंतु अयोध्याकाण्ड पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध दोनों भाग स्टाकमें शेष नहीं रहे हैं, जिनका मूल्य ११) कम करके शेष दस भाग, ६ जिल्दोंमें सजिल्दका मूल्य ५४) है। रेलभाड़ा आदि अलग। कमीशन, फ्री डिलेवरी आदिके नियम हमारे यहाँकी अन्य पुस्तकोंकी तरह इस ग्रन्थपर भी लागू रहेंगे।

### प्रत्येक जिल्दका अलग-अलग विवरण—

खण्ड १—इसमें बालकाण्ड भाग १ ( प्रारम्भसे दोहा ४३ तक ), पृष्ठ-संख्या ७४६, सजिल्द, मूल्य ... ... ... ... ... ७॥)

खण्ड २—इसमें बालकाण्ड भाग २ क ( दोहा ४३ से ११० ( ३ ) तक ), पृष्ठ-संख्या ५१८ तथा बालकाण्ड भाग २ ख ( दोहा ११० ( ४ ) से दोहा १८८ ( ६ ) तक ), पृष्ठ-संख्या ४९२, दोनों एक साथ ( एक जिल्दमें ) सजिल्द, मूल्य ... ९॥)

खण्ड ३—इसमें बालकाण्ड भाग ३ क ( दोहा १८८ ( ७ ) से २६७ तक ), पृष्ठ ६४६ तथा बालकाण्ड भाग ३ ख ( दोहा २६८ ( १ ) से काण्ड-समाप्तितक ), पृष्ठ ४६८, दोनों एक साथ ( एक जिल्दमें ) सजिल्द, मूल्य ... १०॥)

खण्ड ५—इसमें अरण्यकाण्ड पूरा, पृष्ठ-संख्या ४४८ तथा किष्किन्धाकाण्ड पूरा, पृष्ठ २७२, दोनों एक साथ ( एक जिल्दमें ) सजिल्द, मूल्य ... ७)

खण्ड ६—इसमें सुन्दरकाण्ड पूरा, पृष्ठ-संख्या ४७२ तथा लंकाकाण्ड पूरा, पृष्ठ-संख्या ६६४, दोनों एक साथ ( एक जिल्दमें ) सजिल्द, मूल्य ... ११)

खण्ड ७—इसमें उत्तरकाण्ड पूरा, पृष्ठ-संख्या ९०४, सजिल्द, मूल्य ... ८॥)

इस प्रकार प्राप्य छः खण्डोंका मूल्य ५४), रेलखर्च अलग है।

चौथा खण्ड अभी अप्राप्य है। इसमें अयोध्याकाण्ड पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध दोनों भाग एक ही जिल्दमें देनेका विचार है, परंतु इसके छपनेमें अभी कई मास लग सकते हैं।

इस सर्वसिद्धान्तसमन्वित तिलकमें—

श्रीमद्गोस्वामी तुलसीदासजीकी रामायणपर श्री पं० रामकुमारजी, श्री पं० रामवल्लभाशरणजी महाराज ( व्यास ), श्रीरामाधारजी, श्रीरामबालकदासजी एवं श्रीमानसी वंदन पाठकजी आदि साकेतवासी महानुभावोंकी अप्राप्य और अप्रकाशित टिप्पणियाँ एवं कथाओंके भाव, बाबा श्रीरामचरणदासजी ( श्रीकरुणासिन्धुजी ), श्रीसंतसिंहजी पंजाबी ज्ञानी, देवतीर्थ श्रीकाष्ठजिह्व स्वामीजी, बाबा श्रीहरिहर-प्रसादजी, श्रीहरिदासजी, श्रीपांडे रामबरणजी, श्री पं० शिवलाल पाठकजी, श्रीबैजनाथजी आदि पूर्व मानसाचार्योंके भाव, आजकलके प्रायः समस्त टीकाकारोंके विशद एवं सुसंगत भाव तथा प्रो० रामदासजी गौड एम्-एस्० सी०, प्रो० लाला भगवानदीनजी, प्रो० पं० रामचन्द्रजी शुक्ल, पं० यादवशंकरजी जामदार रिटायर्ड सबजज, पं० विजयानन्दजी त्रिपाठी ( मानसराजहंसजी ), श्रीनागाबाबा परमहंसजी ( प्रयाग ), रामायणी श्रीजयरामदासजी 'दीन', वेदान्तभूषण पं० रामकुमारदासजी आदि आधुनिक मानसविज्ञोंकी आलोचनात्मक व्याख्याओंका सुंदर संग्रह है।

आशा है कि मानस-प्रेमी सज्जन इस ग्रन्थ-रत्नसे लाभ उठा सकेंगे।

व्यवस्थापक—**गीताप्रेस, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )**

## 'कल्याण'के पुराने प्राप्य विशेषाङ्क

**१७ वें वर्षका संक्षिप्त महाभारताङ्क**—पूरी फाइल दो जिल्दोंमें ( सजिल्द )—पृष्ठ-संख्या १९१८, तिरंगे चित्र २२, इकरंगे लाइन चित्र ९७५ ( फरमोंमें ), मूल्य दोनों जिल्दोंका १० )।

**२२ वें वर्षका नारी-अङ्क**—पृष्ठ-संख्या ८००, चित्र २ सुनहरी, ९ रंगीन, ४४ इकरंगे तथा १९८ लाइन, मूल्य ६) १९ नया पैसा, सजिल्द ७) ४४ नया पैसा मात्र।

**२४ वें वर्षका हिंदू-संस्कृति-अङ्क**—पृष्ठ ९०४, लेख-संख्या ३४४, कविता ४६, संगृहीत २९, चित्र २४८, मूल्य ६) ५० नया पैसा, साथमें अङ्क २-३ विना मूल्य।

**२८ वें वर्षका संक्षिप्त नारद-विष्णुपुराणाङ्क**—पूरी फाइल, पृष्ठ-संख्या १५२४, चित्र तिरंगे ३१, इकरंगे लाइन चित्र १९१ ( फरमोंमें ), मूल्य ७) ५० नया पैसा, सजिल्द ८) ७५ नया पैसा।

**२९ वें वर्षका संतवाणी-अङ्क**—पृष्ठ-संख्या ८००, तिरंगे चित्र २२ तथा इकरंगे चित्र ४२, संतोंके सादे चित्र १४०, मूल्य ७) ५० नया पैसा, सजिल्द ८) ७५ नया पैसा।

**३१ वें वर्षका तीर्थाङ्क**—जनवरी १९५७ का विशेषाङ्क, पूरी फाइलसहित मूल्य ७) ५० नया पैसा।

**३२ वें वर्षका भक्ति-अङ्क**—जनवरी १९५८ का विशेषाङ्क, पूरी फाइलसहित मूल्य सजिल्दका ८) ७५ नया पैसा।

डाक-खर्च—सबमें हमारा होगा।  व्यवस्थापक—**कल्याण, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )**